उों संविच्छक्त्यै नमः ।।

# श्री
# पञ्चस्तवी

पदच्छेद–अन्वय
और
सरल भाषा टीका सहित

असंख्यैः प्राचीनैर्जननि जननैः कर्मविलया-
द्गते जन्मन्यन्तं गुरुवपुषमासाद्य गिरिशम् ।
अवाप्याज्ञां शैवीं श्रमतनुरपि त्वां विदितवान्
नयेयं त्वत्पूजास्तुतिविरचनेनैव दिवसान् ।।

संपादक तथा प्रकाशक
**श्री राम शैव (त्रिक) आश्रम**
फतेहकदल–श्रीनगर
(गोल गुजराल, जम्मू)



सं० १९९७

तृतीय संस्करण : १०००    मूल्य : २० रुपये

# भूमिका

श्रीराम शैवाश्रम, फतेकदल श्रीनगर (गोल गुजराल, जम्मू) जनता की आकांक्षाओं, भावनाओं एवं मांग को प्राथमिकता देकर पुनः पञ्चस्तवी का तृतीय संस्करण प्रकाशित कर रहा है। निस्संदेह यह हर्ष का विषय है। वास्तव में पञ्चस्तवी का अस्तित्व कश्मीरी हिन्दू जनता के लिए धर्मप्राण प्रेरणा का अचल स्रोत है। अपनी गोत्यात्मकता के फलस्वरूप इसका स्थान समस्त कश्मीर में अद्वितीय है और इसकी आकर्षण शक्ति चुम्बक से भी अधिक महान है। इस ग्रन्थ के रचनाकार के विषय में विद्वानों के विभिन्न मत है।

श्री लक्ष्मीधर ने सौन्दर्यलहरी की टीका में पञ्चस्तवी का एक श्लोक उद्धृत करके उस श्लोक को कालिदास का माना है। अतः उनकी दृष्टि से इस ग्रन्थ के रचनाकार - कालिदास है। कइयों का मत है कि इसके रचयिता स्वयं अभिनवगुप्त हैं।

त्रिविड्म संस्कृत सिरीज में पञ्चस्तवी का प्रथम स्तव—लघुस्तव का प्रकाशन हुआ है और इसके ग्रन्थकार का नाम लघुभट्टाचार्य लिखा है तथा साक्ष्य के आधार पर पंचस्तवी के इकीसवें श्लोक के तीसरे चरण—"लघुत्वमात्मनि दृढं" को उद्धृत किया है। पर इस से लघुभट्टाचार्य द्वारा रचित होने का कोई सशक्त साक्ष्य नहीं मिलता है क्योंकि पद्याश का अर्थ किसी भी रूप में व्यक्तिवाचक संज्ञा का बोध नहीं देता है।

स्वष्ट तथ्य तो यह है कि पञ्चस्तवी के पद्य एवं पद्यांशों का हवाला भोजराज ने अपने "सरस्वतीकण्ठाभरण" में, आचार्य मम्मट ने "काव्य प्रकाश" में, श्री शिवानन्द ने अपने "मातृकाचक्रविवेकव्याख्या" में, माधवाचार्य ने अपने "सर्वदर्शन-संग्रह" में, श्री अप्पयदीक्षित ने "कुवलयानन्द" में, और विरूपाक्षनाथ ने "विरूपाक्षपंचाशिकाव्याख्या" में दिया है। परं सबों ने

इसके लेखक का कहीं उल्लेख नहीं किया है। परन्तु श्रीविद्यारण्य ने "विद्यार्णव तन्त्र" में और श्री नित्यानन्द ने अपने "श्री सौभाग्य - रत्नाकर में पञ्चस्तवी के पद्यों को उद्धृत करके इसके लेखक का नाम धर्माचार्य प्रस्तुत किया है। श्री नित्यानन्द स्वामी ने लघुस्तव टीका में भी इसके रचनाकार का नाम धर्माचार्य ही लिखा है। श्री पूज्यपाद अमृतवाग्भवाचार्य ने विक्रमाब्द १९९७ में पञ्चस्तवी की मूलमात्र छपाकर इसके लेखक का नाम धर्माचार्य ही लिखा है। श्री डा० शिवनाथ शास्त्री ने भी धर्माचार्य ही इसके रचनाकार अपने पञ्चस्तवी प्रकाशन में स्वीकार किया है। स्वनामधन्य श्री हरभट्ट शास्त्री ने अपने पञ्चस्तवी भाष्य में भी इसके लेखक का नाम धर्माचार्य ही स्वीकार किया है। "सरस्वतीकण्ठाभरण" के रचनाकार भोजराज का समय इस्वी ९९३-९४ का समय ठहरता है। अतः पञ्चस्तवी का समय भोजराज से दो तीन शतक पूर्व ही होना निश्चित ठहरता है। इसके अतिरिक्त पंचस्तवी में दो राजाओं का उल्लेख भी प्राप्त होता है प्रथम स्तव में "वत्सराज" और द्वितीय स्तव में "उदयन" महाराज। इस्वा की प्रथम शती के संस्कृत — नाटककार महाकवि भास ने भी महाराजा — "वत्सराज और उदयण का उल्लेख क्रमशः यौगंधरायण, स्वप्नवासवत्ता नाटक में दिया है जो अनुमानतः ईस्वापूर्व अवन्ती और मगध के शासक रहे हैं। इस तथ्य के आधार पर पञ्चस्तवी का समय ईस्वा की तीसरी शती के आसपास ठहरता है। इतना तो निश्चित है कि इस ग्रन्थ का आकलन भगवान् महावीर जैन और भगवान बुद्धदेव के उपरान्त ही हुआ है क्योंकि पञ्चस्तवी के रचनाकार ने —

"स्वभावीजैनेन्द्रः सुगतमुनिराकाशमनिलः महावीर जैन और भगवान बुद्ध का उल्लेख "सकलजननीस्तव" के ३३वें श्लोक में किया है।

पञ्चस्तवी रचनाकार ने पांच स्तवों में ग्रन्थ का विभाजन किया है :— (क) लघुस्तव, (ख) चर्चस्तव, (ग) घटस्तव, (घ) अम्बस्तव, (ङ) सकलजननीस्तव, अतः पांच स्तवों में संकलित स्तुति को पञ्चस्तवी नामकरण हुआ है।

(क) लघुस्तव :— लघ का सामान्य अर्थ है—शीघ्र निःसार,

मनोहर और व्याकरण में ह्रस्व अक्षर को लघु कहते हैं। परं पञ्चस्तवी में लघुस्तव प्रतीक के रूप में प्रयुक्त हुआ है अर्थात् मंत्रों के लघु-उपाय के द्वारा सक्रिय होकर क्रिया शक्ति का अनुसरण प्राप्त करना। इस स्तव में २१ श्लोक आते हैं। प्रथम श्लोक से लेकर २०वें श्लोक तक बीजाक्षर (क) सारस्वत, (ख) कामराज, (ग) वाडव आते हैं।

(ख) चर्चस्तवः — चर्च का सामान्य अर्थ है—पढना, कहना, ध्यानस्थ होकर पढना, अनुसरण करना, अन्वेषण करना। यहां चर्च से तात्पर्य है ध्यानस्थ होकर ज्ञान का संचय और संग्रह करना। इस तथ्य को रचनाकार ने विभिन्न कोटियों में प्रस्तुत कराने का सशक्त प्रयत्न किया है रचनाकार ने ज्ञान स्थिति का बोध बिम्बों के माध्यम से उभारने का सशक्त प्रयास किया है और यह विभिन्न बिम्ब निम्नांकित श्लोकों में अधिक व्यापक रूप में मिलते हैं। श्लोक १, २, ६, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १४, १५, १६, १७, १८, १९, २०, २१, २३, २४, २५, २६, २९, ३१। इसके अतिरिक्त कुछ बिम्ब इस कोटि के भी हैं जिन्हें असीम अथवा आधुनिक शैली में ऍबेस्ट्रेक्ट कह सकते हैं। ज्ञान की इन विभिन्न मुद्राओं के माध्यम से रचनाकार ने शक्ति स्वरूप की व्यापकता एवं समग्रता का बोध प्रस्तुत किया है चर्चस्तव में श्लोक संख्या ३१ है।

(ग) घटस्तवः — घटस्तव का सामान्य अर्थ है—कलश, घडा, किसी के साथ व्यस्त रहना, शरीर आदि। यहां घटस्तव से तात्पर्य है ब्रह्माण्ड रूपी घडे से अव्यक्त इच्छा का उन्मेष होना अथवा उसके प्रवाह शील इच्छा के साथ व्यस्त होना। रचनाकार ने घटस्तव के प्रथम श्लोक में ही भगवती की अपार शक्ति के **संबोधन-बोधक** विशेषणों के माध्यम में समग्र ब्रह्माण्ड की इच्छा शक्ति का प्रवाह अभिव्यक्त किया है। इस स्तव में अनन्त इच्छा मुद्राओं का विवरण विभिन्न बिम्बों के माध्यम से अभिव्यक्त किया गया है। जब संकोचित जीव अपनी क्षणिक और नश्वर इच्छाओं से विमुक्त होकर अप्रतिहत शक्ति की इच्छा का अनुसरण करता है, उस स्थिति में (श्लोक १८) प्रफुल्लित कमल के समान सुशोभनीय लक्ष्मी भक्त के आगे आगे दौडती है।

इस स्तव में श्लोकों की संख्या २४ है। इसके अतिरिक्त इस स्तव में श्लोक २ एव ५ में असीम इच्छा की उन्मादपूर्ण अवस्था का सशक्त चित्रण किया गया है।

(घ) अम्बस्तव:—अम्ब का सामान्य अर्थ है—जाना, शब्द करना, प्रवाह अथवा प्रवाह शील, दुर्गाभगवती। अम्बति शीघ्रं नक्षत्र स्थानपर्यन्तं गच्छति=जो अगम्य स्थान तक जल्दी जा सकता है, अम्बते स्नेहेनोपगम्यते= स्नेह से जिसके पास जाया जा सके। यहां अम्बस्तव से तात्पर्य है—ब्रह्माण्ड की वह विलासमय सत्ता, जिसके फलस्वरूप समस्त चराचर एक अलौकिक, प्रवाहशील आनन्द में विचरण कर रहा है अथवा महामायाभगवती जिस आनन्द शक्ति के फलस्वरूप—जड-चैतन्य में सत्ताशील बनकर उनके अस्तित्व को स्थापित करती है। ग्रन्थकार ने अवश्य ही शक्ति (एँनर्जी) के बहुस्वरूपी बिम्ब विविध माध्यमों के द्वारा अभिव्यक्त किए हैं।

आधुनिक विज्ञान में अलबर्ट ऐनेंस्टीन के पूर्व वैज्ञानिक जगत में प्रत्येक पदार्थ की एँनर्जी अलग अलग गिनी जाती थी पर ऐनेंस्टीन प्रथम वैज्ञानिक है जिन्होंने शक्ति (एँनर्जी) को मात्र इकाई के रूप में स्वीकार करके वैज्ञानिक जगत में एक नवीन सिद्धान्त स्थापित किया। परं पञ्चस्तवीकार ने इसका चिन्तन ऐनेंस्टीत से १७ सौ वर्ष पूर्व ही किया है—"हे शक्ति स्वरूपा देवी! तुम चन्द्रमा में चान्दनी, सूर्य में प्रकाश और दीप्ति, पुरुष में बुद्धि, वायु में गति, जल में रस-रूप प्रवाह और आग में गर्मी हो, निस्संदेह तुम्हारे बिना इस जगत की सत्ता एकदम निःसार होती। हे देवी! यह जो सौर मण्डल एवं अनन्त नक्षत्र (स्टारस् शून्य ब्रह्माण्ड में विचरन करते हैं, यह वास्तव में आपकी असीम शक्ति का ही गुरुत्वाकर्षण (ग्रेविटेशन) है जिसके फलस्वरूप यह घूमते दिखाई देते हैं (प० ४, श्लो० २०, २१)

इस स्तव में श्लोक संख्या ३२ है। सामान्यतया प्रत्येक श्लोक में व्यक्तरूप से आनन्द-मुद्रा का उल्लेख है। इसके अतिरिक्त इस स्तव में देवी के प्रति "अम्ब" शब्द का संबोधन आठ बार आया है।

(ङ) सकलजननीस्तव:—सकलजननी का सामान्य अर्थ है चराचर विश्वमाता, समस्त जगत माता अथवा कास्मिक ब्रह्माण्ड को सृजन करने वाली

मां। परं यहां सकलजननीस्तव से तात्पर्य है—स+कल=समस्त कलाओं अर्थात् शक्ति तत्त्व से लेकर पृथ्वी तत्त्व तक समस्त पदार्थ राशि का सृजन करने वाली महामाया भगवती का स्वातंत्र्य-विस्फार। सकलजननी का अन्य एक आशय यह भी है जो भगवती स+कल—अर्थात् अमा-(अमावसी) रूप में पूर्ण अमृत कलश से युक्त है और पूर्णिमा कला में अमृत का आस्वादन करने वाली है। शाक्तमत के अनुसार अमा-कला पंचदशी है और पूर्णिमा-कला के संयोग से शोडषी-कला बनती है। तंत्रों में शोडषी-कला को चित्, संवित् और विश्वजननी नामों से अभिहित किया गया है। इस स्तव में श्लोक संख्य ३८ है इस स्तव में चित्-स्वरूपिणी भगवती को समग्र ब्रह्माण्ड निर्माण करने वाली के रूप में प्रस्तुत किया है :—"कणास्त्वद्दीप्तीनां रविशशिकृशानु-प्रभृतयः परंब्रह्माक्षुद्रं तवनियतमानन्दकणिका" (सूर्य-चन्द्रमा, अग्नि आदि आपके अपार तेज से छूटे हुए कण (पार्टिकलज्) हैं ग्रन्थकार ने जिस ब्रह्माण्ड व्यापी शक्ति का बिम्ब प्रस्तुत किया है निस्संदेह उसकी कल्पना अपार एवं महान उदात्त है।

पञ्चस्तवीकार ने चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान और क्रिया शक्तियों का प्रवाह (क) क्रिया शक्ति (लघुस्तव) से आरम्भ करके (ख) ज्ञान (चर्चस्तव) (ग) इच्छा, (घटस्तव), (घ) आनन्द (अम्बस्तव) और (ङ) चित् (सकलजननीस्तव) पर विश्राम किया है। यह शाक्तों की अक्षुण्ण परंपरा है। इस प्रकार का क्रम अन्यान्य तन्त्रों में भी उपलब्ध होता है। शाक्त मत के अनुसार चित् शक्ति सर्वसुलभ होने पर भी स्वात्म स्वरूप में गोपित है है पर क्रिया-शक्ति प्रत्यक्ष रूप में सर्वगोचर है।

श्रीराम शैवाश्रम में पञ्चस्तवी एवं समस्त शैव-ग्रन्थों का अध्ययन और अध्यापन महामाहेश्वराचार्य परमगुरु स्वामी श्रीराम के आविर्भाव से लेकर आजतक परंपरा में चला रहा है। परमगुरु स्वामी श्रीराम सशरीरधारी स्वयं शिव के अवतार रूप में, विलुप्त शैव-दर्शन को पुनः उभारने एवं प्रतिष्ठा स्थापित करने के निमित्त ही इस जगत में अवत्तीर्ण हुए थे। उनका दिव्य एव भव्य जीवन स्वयं में इतना उज्ज्वल एवं आकर्षण पूर्ण रहा है कि तत्कालीन अपार जन समूह श्रद्धेय के द्वार पर से हटने का नाम ही नहीं लेते थे। उनकी

वाणी अप्रतिहत थी, उनका चाक्षुष-प्रवाह स्वयं में मूर्च्छता थी और उनका अलौकिक प्रवचन सामूहिक समाधि का अजस्र प्रवाह था जिसमें डूबकर अकृत्रिम "अहं" का वास्तविक बोध सहज रूप में होता था। यद्यपि उनकी छत्र-छाया में बहुत से प्रवीण शिष्यों का निर्माण हुआ पर गुरुदेव स्वामी श्री गोबिन्द कौल ने ही महामाहेश्वराचार्य परमगुरु श्री राम के पथ का अनुसरण करके अपने निर्वाण पर्यन्त शैव-दर्शन के पठन-पाठन का अनुष्ठान पूर्ण किया। गुरुदेव स्वामी गोविन्द कौल के निर्वाण के उपरान्त महात्मा ताराचन्द्र और श्री प्रेमनाथ जी नेहरू ने इस पठन-पाठन का क्रम सुचारु रूप अपने निर्वाण पर्यन्त चलाया और इस समय महात्मा काशीनाथ एवं अन्यान्य शिष्य एवं प्रशिष्य वर्ग श्री राम शैव (त्रिक) आश्रम में शैवदर्शन की शिवध्वनि का अनुगुञ्जार यथाशक्य रूप में देते हैं। आशा है भविष्य में भी नई पीढी के नवयुवक उत्साहित होकर इस अक्षुण्ण संस्कृति की थाती को चिरस्थायी बनाएगें।

इस ग्रन्थ के अनुवाद कार्य में प्रायः प्रातः स्मरणीय गुरुजनों के अनुग्रह का ही संकलन संग्रहीत है और बहुजनहिताय इसे पुनः प्रकाशित कर रहे हैं। हम आशा करते हैं पञ्चस्तवीक़ार श्री धर्माचार्य के शब्दों में—"भक्तिग्रहः किमपि मां मुखरी करोति" संभवतः श्रद्धालु जनता इसी के अनुरूप हमारी इस भेंट को सहर्ष स्वीकार करेंगे।

संपादक मण्डल
श्रीराम शैवाश्रम (फतेहकदल)
गोल गुजराल, जम्मू (भारत)

१६ जून १९९७
३ आषाढ २०५४

# महामाहेश्वराचार्य स्वामी श्री राम



यः सर्वात्माखिलजनविभुर्देवदेवोमहेशः
स्वातन्त्र्यस्थो ध्रुवपदगतो निश्चलात्मा वरेण्यः ।
विश्वोत्तीर्णो भवभयहरः स्वेच्छया विश्वपूर्ण-
स्तं श्रीरामं त्रिभुवनगुरुं स्वात्मरूपं नमामि ।।

श्री राम शैवाश्रम, फतेहकदल, श्रीनगर, कश्मीर

स्थापितः -- १८८४ ई०

श्री स्वामी गोबिन्द कौल

अन्तेवासी-गुरुदेव स्वामी श्री राम



लोकवद्व्यवहारेऽपि
त्रिपदाव्यभिचारिणम् ।
वैतक्यांत्मसुसंपन्नं
वन्दे चिद्भैरवं गुरुम् ।।



# अथ लघुस्तवः प्रथमः ॥

नमस्त्रिपुरसुन्दर्यै ॥

लघुस्तवः प्रथमोऽयमारभ्यते ॥

ऐन्द्रस्येव शरासनस्य दधती मध्ये ललाटं प्रभां
शौक्लीं कान्तिमनुष्णगोरिव शिरस्यातन्वती सर्वतः।
एषाऽसौ त्रिपुरा हृदिद्युतिरिवोष्णांशोः सदाहः स्थिता
छिन्द्यान्नः सहसा पदैस्त्रिभिरघं ज्योतिर्मयी वाङ्मयी ।१।

पदच्छेदः

ऐंद्रस्य इव शरआसनस्य दधती मध्ये ललाटं प्रभां
शौक्लीं कान्तिम् अनुष्णगोः इव शिरसि आतन्वती सर्वतः ।
एषा असौ त्रिपुरा हृदि द्युतिः इव उष्णांशोः सदा अहः (हः) स्थिता
छिन्द्यात् नः सहसा पदैः त्रिभिः अघं ज्योतिः मयीवाक्मयी ॥१॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ललाटं | —ललाट के | इव | —समान |
| मध्ये | —मध्य में | प्रभां | —शोभा को |
| [ऐन्द्रस्य- | —इन्द्र | दधती, | —धारण करती हुई, |
| शरासनस्य] | —धनुष के | शिरसि | —सिर में (द्वादशान्त में) |

अनुष्णगोः —चन्द्रमा के
इव — समान
शौक्लीं —निर्मल (श्वेत)
कांति — दीप्ति को
सर्वतः सब और से [स, रु, अतः]
आतन्वती — विस्तारती हुई,
हृदि — हृदय में
उष्णांशो — ( सूर्य की
द्युतिरिव — दीप्ति जैसी
सदा — नित्य
अहःस्थिता — दिन की अवस्था में
(अथवा) — ठहरी हुई
(नित्योदित)
अथवा
हः स्थिता — ह कार में स्थित
एषाऽसौ — यही वह (जो
प्रत्यक्ष है और
जिसका वर्णन
आरम्भ किया
जाता है)

( ज्योतिर्मयी[1] —प्रकाशमयी (तथा)
वाङ्मयी —वाणीमयी (विमर्श
मयी)
त्रिपुरा —त्रिपुरा भगवती*
नः- —हमारे
अघ[2] —पापों को (मलों को)
त्रिभिः- —तीन
पदैः —(स्थानों) पदों से
( १ ललाट २ सिर ३ हृदय
१ ऐं २ क्लीं ३ सौः ) से
सहसा —शीघ्र ही † ध्यान
करते ही
छिन्द्यात् —नष्ट करे ।।

जो यह प्रत्यक्ष त्रिपुरा भगवती इन्द्र के धनुष के समान अपनी दीप्ति को ललाट (माथे) में धारण करती है, और सिर में चन्द्रमा जैसी निर्मल दीप्ति को सब ओर से विस्तारती है तथा हृदय में जो प्रतिदिन नित्य सूर्य की दीप्ति जसी शोभित है अर्थात् जिसको रात्रि का कभी भी प्रवेश नहीं है, यही वह त्रिपुरा (जो सब को प्रति समय प्रत्यक्ष स्वानुभव सिद्ध है अथवा जो सबके शरीरों में नित्य इन तीन स्थानों पर तीन प्रकार के स्वरूपों को धारण करती है) हमको शीघ्र, ध्यान करते हुए ही (ऊपर

---

*तीनों में व्यापक १ श्लोक १६ प्रथमस्तव देखिए । † [स, ह, सा बीजाक्षर]

१. अर्थात् प्रकाश विमर्श रूपिणी

२. आणवमल, मायीयमल, कार्ममल
देहाभिमान, भेदप्रथा, पुण्य पाप की वासना ।

कहे हुए तीन स्थानों) पदों से अथवा मन्त्र विधि के अनुसार मन्त्र बीजों से हमारे पापों (अज्ञान रूप मल) को नष्ट करे।

जैसा कि इसी स्तव के १६वें श्लोक में कहा है–कि त्रिपुरा का अर्थ सृष्ठि, स्थिति और संहार करने वाली, रजोगुण सतोगुण और तमोगुण में ठहरे हुए, ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र नाम वाले, अकार, उकार और मकार नाम वाले, ह्रस्व, दीर्घ और प्लुत रूप तीन वर्णों को पूर्ण करने वाली त्रिपुरा कहलाती है, अर्थात् सारे त्रिपुटी रुप जगत को विशेष से ललाट, सिर और हृदय में जो बीज अक्षरों (ऐं-क्लीं-सौः) के उच्चारण स्थान है, स्फार देती है।

मंत्रोद्धार विधि पूर्वक :—इस स्तव के २०वें श्लोक में "बोद्धव्या निपुणं बुधैः स्तुतिरियं" में सूचना है कि पहिले श्लोक के तीन पादों में से एक-एक पाद का क्रमशः पहला, दूसरा और तीसरा मन्त्र (पद) अर्थात पहिले पाद में पहला मन्त्र वर्ण, दूसरे में दूसरा और तीसरे में तीसरा मन्त्र वर्ण स्पष्ट है। इस कारण ऐं-क्लीं-सौः एक सपूर्ण मन्त्र बन जाता है। जिसका उच्चारण क्रम से तीन स्थानों पर हो सकता है और "विशेषसहितं" का तात्पर्य यही है। "सर्वतः" अर्थात् "र" को भी बीजाक्षर के साथ मिला कर दूसरा बीज बनता है। जैसे :—क्ल्रीं, इसी प्रकार "सदा हः स्थिता" अर्थात् "ह" भी मंत्रों के साथ मिलाया जाए, जैसेः- "-ह्स्क्लीं-हसौः"। "सहसा पदैस्त्रिभिः" अर्थात् "हस" भी मन्त्रों के साथ मिलावे जैसे :—हसै ह्सक्लीं, ह्सौ, हसै, ह्स्क्लरी। इन तीन बीजों के नाम "सारस्वत" "कामराज" और "वाड़व" बीज है।

शरीर में, सिर और हृदय के मध्य में ललाट है। जिस में सब नाडियां मिल जाती हैं तथा इच्छा, ज्ञान, क्रिया शक्ति के संघट्ट का मध्य ज्ञान शक्ति है, जिसमें इच्छा और क्रिया शक्तियां सब मिल जाती हैं और विश्व रूप को निर्विकल्पभाव से सारे वर्णों (रंगों) से संयुक्त स्थिति रूप में (अवतार) धारण करती है, जैसे इन्द्र धनुष यद्यपि एक ही वस्तु प्रतीत होता है फिर भी सारे वर्ण इस में स्पष्ट है।

ज्ञान शक्ति में एक ऐसा पद है जिस से शिव में भी प्रवेश होता है और भेदमय जगत् में भी क्रिया शक्ति की प्रधानता से प्रवेश होता है । सिर में तो क्रिया शक्ति प्रधान चन्द्रमा की दीप्ति जैसी सब ओर से अपने स्वरूप को सृष्टि स्वरूप में विस्तारती है और हृदय में उष्ण किरणों से भेदमय जगत को जला देती है अर्थात् संहार करती है । जैसा कि तन्त्रालोक के आह्निक ३ श्लोक ६ की टीका में कहा है :-

"।ऊर्ध्वेस्थिता चन्द्रकला च शान्ता
पूर्णामृतानन्दरसेन देवि !"

"अधः संहार कृज्ज्ञेयो महानग्निः कृतान्तकः" ।

इसी प्रकार हृदय अर्थात् इच्छा शक्ति प्रधान अवस्था में सूर्य की दीप्ति के समान अर्थात् संहार कारक नित्य उदय में आए हुए किरणो से स्थित है। इस लिए श्लोक के क्रम पूर्वक तीन शक्तियों ज्ञान क्रिया और इच्छा शक्ति में त्रिपुरा का जो स्वरूप है उसका अभ्यास करना उपदेश दिया है, इस प्रयोजन की दृष्टि से श्लोक में प्रकाशमय और वाणीमय के विशेषणों से स्पष्ट किया है । इसका अर्थ यह है :- इच्छा आदि तीन शक्तियों (त्रिपुरा) का स्वरूप विमर्शमय दिखाया है और मन्त्र रूप बीजाक्षरों के अर्थ में वाणीमय कहा हुआ अर्थात् परारुप हृदय से ही पश्यन्ती मध्यमा और वैखरी वाणी द्वारा आदिक्षान्त ('अ' से 'क्ष' तक) सब वर्णों को प्रसर करती है जैसा साम्ब पंचाशिका के श्लोक ४ में स्पष्ट है ।।१।। "या सा मित्रावरुणसदनात्" ।

या मात्रा त्रपुसीलतातनुलसत्तन्तूत्थिति स्पर्धिनी
वाग्बीजे प्रथमे स्थिता तव सदा तां मन्महे ते वयम् ।
शक्तिः कुण्डलिनीति विश्वजनन व्यापार बद्धोद्यमा
ज्ञात्वेत्थं न पुनः स्पृशन्ति जननी गर्भेऽर्भकत्वं नराः ।।२।।

# पदच्छेद:

या मात्रा त्रपुसीलतातनुलसत् तन्तु उत्थिति स्पर्धिनी
वाक् बीजे प्रथमे स्थिता तव सदा तां मन्महे ते वयम् ।
शक्तिः कुण्डलिनी इति विश्वजनन व्यापार बद्ध उद्यमा
ज्ञात्वा इत्थं न पुनः स्पृशन्ति जननी गर्भे अर्भकत्वं नराः ।।२।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| या | —जो | मन्महे | —विमर्श करते हैं । |
| मात्रा[1] | —शक्ति (जीव शक्ति रूप) | कुण्डलिनी | —कुण्डलिनी- |
| | | शक्तिः | —शक्ति (शिवस्व-रूप में लीन) |
| त्रपुसीलता[2] | —राँगा बेल के | | |
| तनु | —अति सूक्ष्म | विश्वजनन- | —जगतों के उत्पन्न करने के |
| लसत | —चमकती हुई | | |
| तंतु | —तार के | व्यापार- | —काम में |
| उन्थिति | —उदय के साथ | बद्धोद्यमा इति | —निरन्तर उद्योग शील है |
| स्पर्धिनी | —समानता रखती हुई (अति सूक्ष्म और चमकीली) | इत्थं | —इस प्रकार के स्वरूप को |
| तव | —तुम्हारे | | |
| प्रथमे | —पहिले | ज्ञात्वा | —जानकर |
| बाग्बीजे | —वाणी के बीज में (पश्यन्ती) एँ बीज में) | नराः | —मनुष्य |
| | | जननी | —माता के |
| सदा | —निरन्तर | गर्भे | —गर्भ में |
| स्थिता | —स्थित है | पुनः | —फिर से |
| तां | —उसी वाणी का | अर्भकत्वं | —बालक भाव को |
| ते वयम् | —वही हम उत्कृष्ट भक्त | न स्पृशन्ति | —नहीं छूते हैं (अर्थात् मुक्त होते हैं) |
| (सदा) | —नित्य | | |

---

१. ऐं यही मात्रा, बाहर निकलने को तैयार, सृष्टि रूप ।

२. कश्मीरी ग्यवथीर को हिन्दी में राँगा बेल कहते हैं ।

जो मात्रा, अर्थात् ज्ञान द्वारा संसार भय से बचाने वाली तुम्हारे प्रथम वाग्बीज [ऐं] में ठहरी हुई—त्रपुसीलता [ग्यवथीर] की सूक्ष्मता से निकली हुई आरम्भ तार के समान है अर्थात् अतिसूक्ष्म प्रसर स्वरूप को धारण करती है। हम उस तुम्हारी मात्रा का निरन्तर विमर्श करते हैं, वही यह कुण्डलिनी शक्ति सदाशिव से पृथ्वी तक जगत् की उत्पत्ति करने की क्रिया के लिए बान्धे हुए उद्योग वाली है। इस प्रकार इसका ज्ञान पाकर मनुष्य दुबारा मां के गर्भ में बालक भाव का स्पर्श नहीं करते हैं। अर्थात् इसी जन्म में मुक्त होते हैं।

रहस्य अर्थ में परा भगवती का प्रथम वाग्बीज पश्यन्ती वाक् है, जो ज्ञानशक्ति रूप अपने स्वरूप सदाशिव तत्त्व में स्थित रह कर ही जगत् को अंकुरायमान अवस्था में प्रकाशित करती है।

सवित् अर्थ में, कुण्डलिनी शक्ति अर्थात् 'कुण्ड' शिव स्वरूप में जो लीन शक्ति है, वही मात्रा स्वरूप के ज्ञान से [सारे जगत को रक्षा करने वाली] एक प्रकार की लता अथवा राँगाबेल की तरह निकली हुई तार के आरम्भ के साथ समानता रखती है, [यह ग्यवथीर की उपमा क्यों ?] [यह लता चमकीली और इसका फूटता हुआ सिरा बहुत सूक्ष्म होता है] वह आपके वाग्बीज अर्थात् 'परा' में ठहरती है। [क्योंकि पश्यन्तीं, मध्यमा, वैखरी रूप से वही सूक्ष्म तार का रूप धारण करके निकलती है। हम उसी तुम्हारे वाग्बीज का विमर्शन करते हैं।

कुण्डलिनी शक्ति जगत् की उत्पति की क्रिया में बांधे हुए उद्योग वाली है, ऐसे ज्ञान की प्राप्ति पर पशु प्रमाता फिर मां के गर्भ में जन्म नहीं लेते हैं अर्थात् मुक्त होते हैं ॥२॥

दृष्ट्वा संभ्रमकारि वस्तुसहसा ऐऐ इति व्याहृतम्
येनाऽकूतवशादऽपीह वरदे ! बिन्दुं विनाप्यक्षरम् ।

तस्यापि ध्रुवमेव देवि तरसा जाते तवानुग्रहे
वाचःसूक्तिसुधारसद्रवमुचो निर्यान्ति वक्त्राम्बुजात् ॥३॥

## पदच्छेदः

दृष्ट्वा संभ्रमकारि वस्तु सहसा ऐऐ इति व्याहृतम्
येन काकूतवशात् अपि इह वरदे ! बिन्दुं विना अपि अक्षरम् ।
तस्य अपि ध्रुवम् एव देवि ! तरसा जाते तव अनुग्रहे
वाचः सूक्तिसुधारसद्रवमुचः निर्यान्ति वक्त्रअम्बुजात् ॥३॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| वरदे ! | —हे (भोग तथा मोक्ष का) वर देने वाली | अपि | —भी |
| | | अक्षरम् | —अक्षर का |
| देवि ! | —हे क्रीडन शीले ! | व्याहृतं | —उच्चारण किया हो |
| येन | —जिस पुरुष ने | तस्य अपि | —उस पुरुष के भी |
| इह | —इस संसार में | वक्त्र | —मुख |
| संभ्रमकारि | —कोई आश्चर्य जनक या भयदायक | अम्बुजात् | —कमल से |
| | | तव | —तुम्हारा |
| वस्तु | —पदार्थ | अनुग्रहे | —अनुग्रह |
| दृष्ट्वा | —देखकर | जाते | —उत्पन्न होकर |
| आकूत- | —भय या हर्ष के | तरसा | —बिना यत्न के |
| वशात् | —अभिप्राय से | सूक्ति | —उत्तम वाणी रूपी |
| अपि | —भी | सुधारस | —अमृत रस की |
| सहसा | —शीघ्रता से | द्रवमुचो | —प्रवाह शील |
| ऐ ऐ इति | —ऐ ऐ इस प्रकार* | वाचः | —वाणियां |
| बिन्दुं विना | —बिन्दु के विना | ध्रुवं एव | —निश्चय ही |
| | | निर्यान्ति | —निकलती है । |

---

*जब कोई मनुष्य किसी आश्चर्य जनक या भयदायक वस्तु को देखता है तो उसके मुख से अकस्मात् ही ऐ ऐ पद निकलते हैं यही बिन्दु के बिना ऐं बीजाक्षर है । (टिपनी पृष्ट ८ पर देखिए)

हे वरदे ! किसी आश्चर्यजनक वस्तु को देखकर शीघ्र ही "ऐं" के स्थान पर जिसने बिना बिन्दु के ही "ऐ ऐ" किसी हर्ष या भय के अभिप्राय से भी अज्ञान में भी उच्चार किया हो अथवा ज्ञान की उत्पत्ति के बिना ही 'ऐ ऐ' का विमर्श किया हो उसको भी हे देवी ! अवश्य ही तुम्हारा अनुग्रह उदय में आता है और उसके मुखकमल से पश्यन्ती आदि वाणियां ज्ञानमय अमृतरस [चित्रस[ से भरी प्रसर करती है ।।३।।

यन्नित्ये ! तव कामराजमपरं मन्त्राक्षरं निष्कलम्
तत्सारस्वतमित्यवैति विरलः कश्चिदबुधश्चेभ्दुवि ।
आख्यानं प्रतिपर्व सत्यतपसो यत्कीर्त्यन्तो द्विजाः
प्रारम्भे प्रणवास्पदप्रणयितां नीत्वोच्चरन्तिस्फुटम् ।।४।।

## पदच्छेदः

यत् नित्ये ! तव कात्रराजम् अपरं मन्त्र अक्षरं निस्कलम्
तत् सारस्वतम् इति अवैति विरलः कश्चिद् बुधः चेत् भुवि ।
आख्यानं प्रतिपर्व सत्य तपसः यत् कीर्तयन्तः द्विजाः
प्रारम्भे प्रणव आस्पद प्रणयितां नीत्वा उच्चरन्ति स्फुटम् ।।४।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| (हे) नित्ये | —हे शंकर की अविनाशिनी विच्छक्ति | निष्कलं | —कलना रहिव या (क् ल् रहित अर्थात ई) |
| यत् तव | —जो तुम्हारा | | |
| अपरं | —दूसरा (क्लीं) (लक्ष्मी बीज) | कामराज | —अभिलाषाओं को पूरण करने वाला (कामराज नामक) |

---

इस श्लोक में पहले श्लोक के पहले बाद के पहले वर्ण अर्थात् ऐं बीजाक्षर की महिमा बताई गई है। अज्ञान से भी ऐं की जगह ऐ का उच्चार करने से उस पुरुष पर अनुग्रह हो जाता है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| मंत्राक्षरम् | — मंत्र अक्षर | | का |
| (अस्ति) | (ई) है | द्विजाः | — ब्राह्मण |
| तत् | — वह | प्रतिपर्व | — हर एक पर्व पर |
| सारस्वतम् | — सरस्वती का (मंत्र अक्षर है) | सत्यतपसो | — सत्यतपस नामी ऋषि का |
| इति | — इस प्रकार | आख्यानं | — नाम |
| चेत् | — अगर | कीर्तयन्तः | — बताकर |
| कश्चित | — कोई | प्रारम्भे | — हर काम के आरम्भ में |
| भुवि | — संसार में | प्रणवास्पद | — प्रणव (ओं) के समान |
| अवैति | — जाने, | | |
| विरलः(सः) | — (वह) विरला ही[1] | प्रणयितां | — सस्नेह मानकर |
| बुधः | — कोई ज्ञानवान होता है | नीत्वा | (इस बीज अक्षर का) |
| | | स्फुटम् | — स्फुट प्रकार से |
| यत् | — जिस (बीज अक्षर) | उच्चरन्ति | — उच्चारण करते हैं। |

यत्सद्यो वचसां प्रवृत्तिकरणे दृष्टप्रभावं बुधैः
तार्तीयीकमहं नमामि मनसा त्वद्बीजमिन्दु प्रभम्।
अस्त्वौर्वोऽपि सरस्वतीमनुगतो जाड्याम्बुविच्छित्तये
गौ शब्दो गिरि वर्तते सनियतं योगं विना सिद्धिदः ॥५॥

पदच्छेदः

यत् सद्यः वचसां प्रवृत्तिकरणे दृष्टप्रभावं बुधैः
तार्तीयीकम् अहं नमामि मनसा त्वत् बीजम् इन्दु प्रभम्।
अस्तु और्वः अपि सरस्वतीम् अनुगतः जाड्यअम्बु विच्छित्तये
गो शब्दः गिरि वर्तते स नियतं योगं विना सिद्धिदः ॥५॥

---

१. मूर्ख अथवा बालक भी

इस श्लोक में पहले श्लोक के दूसरे पाद के दूसरे अक्षर अर्थात् क्लीं बीजाक्षर का गुण गान हैं।

| | |
|---|---|
| यत् | — जो (सौः बीज अक्षर) |
| सद्यः | — तत्क्षणात् |
| वचसान् | — वाणियों को |
| प्रवृत्तिकरणे | — प्रवृत्त करने में |
| बुधैः | — बुद्धिमानों से |
| दृष्टप्रभावम् | — देखे हुये प्रभाव वाला |
| (अस्ति) | है |
| अहं | — मैं |
| इन्दुप्रभम् | — चन्द्रमा की दीप्ति वाले (शीतल तथा आनन्ददायक) |
| तार्तीयीकम् | — तीसरे (अर्थात सौः) |
| त्वत् बीजम् | — तुम्हारे बीज अक्षर को |
| मनसा | — मन से |
| नमामि | — नमस्कार करता हूं |
| सरस्वती | — सरस्वती के |
| अनुगतो | — पीछे गया हुआ[1] |

| | |
|---|---|
| और्वोऽपि[2] | — [क] वाडव अग्नि भी [ख] औ बीज तुम्हें भी |
| जाड्याम्बु | — अज्ञानरूपी जलों को |
| विच्छित्तये | — सुखाने के लिये |
| अस्तु | — [समर्थ] हो। अर्थात् (अज्ञान का नाश करे) |
| स गौ शब्दो | — स गौ शब्द |
| गिरि | — वाणी के अर्थ में |
| वर्तते | — प्रयुक्त होता है |
| नियतं | — [और[ अवश्य ही |
| [क] योगं विना | योग के विना |
| [ख] यो गं विना | जो [बीज अक्षर] गकार के बिना [अर्थात् औ बीज अक्षर] |
| सिद्धिदः | — सिद्धि (लौकिक तथा पारमार्थिक) को देने |
| (अस्ति) | वाला है। |

१. ज्ञानरूपी अग्नि जो सभी भेद रूपी अज्ञान को नाश करता है।

२. प्रथम अर्थ :- वाडवानल (ज्ञान रूपी अग्नि जो सभी भेद रूपी अज्ञान को नाश करता है।)

द्वितीय अर्थ :- (औः वः अपि) औः बीज (तुम्हारे भी)

[क] योग आदि उपायों के विना ही सिद्धि देता है।

[ख] गकार के विना ही उच्चारण किया हुआ गौः शब्द अर्थात् औः सिद्धि देता है।

इस श्लोक में पहले श्लोक के तीसरे पाद के तीसरे अक्षर अर्थात् सौ बीजाक्षर का वर्णन है।

एकैकं तवदेवि ! बीजमनघं सव्यञ्जनाऽव्यञ्जनं,
कूटस्थं यदि वा पृथक् क्रमगतं यद्वा स्थितं व्युत्क्रमात् ।
यं यं काममपेक्ष्य येन विधिना केनापि वा चिन्तितं,
जप्तं वा सफली करोति सहसा तं तं समस्तं नृणाम् ।।६।।

## पदच्छेदः

**एक एकं तव देवि ! बीजम् अनघं सव्यञ्जन अव्यञ्जनं**
**कूटस्थं यदि वा पृथक् क्रमगतं यद्वा स्थितं व्युत्क्रमात् ।**
**यं यं कामम् अपेक्ष्य येन विधिना केन अपि वा चिन्तित**
**जप्तं वा सफली करोति सहसा तं तं समस्त नृणाम् ।।६।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| देवि ! | — हे देवि ! | कामं | — अभिलाषा की |
| तव | — तुम्हारा | अपेक्ष्यं | — अपेक्षा करके |
| एकैकं | — प्रत्येक | येन केनापि | — जिस किसी भी |
| अनघं | — दोषरहित | विधिना | — विधि से |
| बीजं | — बीज अक्षर | चिन्तितं वा | — चिन्तन |
| सव्यंजन | — व्यंजन सहित | जप्तं | — या जप किया हुआ हो वह विमर्श किया हुआ बीजाक्षर जप करने वाला |
| अव्यंजन | — [या] व्यंजन रहित, | | |
| कूटस्थं[1] | — [या] कूटस्थ बीज में ठहरा हुआ | | |
| यदि वा | — या | नृणाम् | — मनुष्यों की |
| पृथक्[2] | — भिन्न क्रम में | तं तं | — उन |
| क्रमगत | — गया हुआ, | समस्तं | — सभी [अभिलाषाओं को] |
| यद्वा | — या | | |
| व्युत्क्रमात्[3] | — अक्रम भाव में | सहसा | — तत्क्षणात |
| स्थित | — ठहरा हुआ | सफली | — सफल |
| यं यं | — जिस जिस | करोति | — करता है । |

१. क्लीं  २. क् ल् ई  ३. ल् क् ई

वामे पुस्तक धारिणीमभयदां साक्षस्रजं दक्षिणे
भक्तेभ्यो वरदानपेशलकरां कर्पूर कुन्दो ज्ज्वलाम् ।
उज्जृम्भाम्बुजपत्रकान्तनयन स्निग्ध प्रभा लोकिनीं
ये त्वामऽम्ब न शीलयन्ति मनसा तेषां कवित्वं कुतः॥७॥

## पदच्छेदः

वामे पुस्तक धारिणीम् अभयदां साक्षस्रजं दक्षिणे
भक्तेभ्यो वरदानपेशलकरां कर्पूरकुन्द उज्ज्वलाम्
उज्जृम्भ अम्बुजपत्र कान्तनयन स्निग्धप्रभा लोकिनीम्
ये त्वाम् अम्ब ! न शीलयन्ति मनसा तेषां कवित्वं कुतः ॥७॥

अम्ब ! — मां, विश्व को उत्पन्न करने वाली,
ये — जो मनुष्य
वामे(करद्वये)—बायें दो हाथों में से [एक में]
पुस्तक — पुस्तक
धारिणीम् — धारण करने वाली
[च] — [और]
अभयदा* — [दूसरे से] अभय देने वाली
दक्षिणे[करद्वये]-दायें [दो हाथों में से] [एक में]
साक्षस्रजं — जप माला [धारण करने वाली और दूसरे में)
भक्तेभ्यो — भक्तों को
वरदान — वरदान देने के लिए
पेशलकरां — कोमल हाथ वाली
कर्पूर — कर्पूर पुष्प [एवं]
कुन्द [इव] — कुन्द पुष्प [जैसी]
उज्ज्वलां — प्रभा पूर्ण
उज्जम्भ — विकसित
अम्बुजपत्र — कमल पत्र के समान
कान्त —- सुन्दर
नयन — नेत्रों की
स्निग्ध प्रभा- स्नेह पूर्ण दीप्ति से
आलोकिनीं —- देखने वाली का
त्वां — तुम्हारे [सक्त इस

---

*इस ध्यान में देवी का चतुर्भुज ध्यान है, और उसके हाथों में पुस्तक, अक्षमाला, वर और अभय दिखाये गये हैं ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | स्वरूप का) | तेषां | — उन्हें |
| मनसा | — मन से | कुतः | — कैसे |
| ( न | — | कवित्वं ? | — सर्वज्ञता (प्राप्त हो |
| शीलयन्ति | — अभ्यास (मनन) | | सकती है ? अर्थात् |
| | नहीं करते हैं | | नहीं हो सकती । |

ये त्वां पाण्डुर पुण्डरीक पटलस्पष्टाभिरामप्रभां
सिञ्चन्तीममृतद्रवैरिव शिरो ध्यायन्ति मूर्ध्नि स्थिताम् ।
अश्रान्तं विकटस्फुटाक्षर पदा निर्याति वक्त्राम्बुजात्
तेषां भारति ! भारती सुरसरित्कल्लोललोलोर्मिवत्॥८॥

## पदच्छेदः

ये त्वां पाण्डुर पुण्डरीक पटल स्पष्ट अभिराम प्रभां
सिञ्चन्तीम् अमृतद्रवैः इव शिरो ध्यायन्ति मूर्ध्नि स्थिताम् ।
अश्रातं विकट स्फुट अक्षर पदा निर्याति वक्त्र अम्बुजात्
तेषां भारति ! भारती सुरसरित् कल्लोल लोल उर्मिवत् ॥८॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| भारति ! | — परारूपिणी - हे | | प्रवाहों से |
| | सरस्वती ! | शिरः | — सिर को अर्थात् |
| ये | — जो भक्त | | द्वादशान्त को |
| त्वाम् | — तुम्हारा | सिञ्चन्तीम् | — सींचती हुई |
| पाण्डुर | — सफ़ेद | मूर्ध्नि | — ललाट में |
| पुण्डरीक | — कमल के | स्थिताम् | — ठहरी हुई [का] |
| पटल | — समूह जैसे | ध्यायन्ति | — ध्यान करते हैं |
| स्पष्ट | — निर्मल [तथा] | तेषां | — उनके |
| अभिराम | — सुन्दर | वक्त्र | — मुख |
| प्रभां | — दीप्तिवाली | अम्बुजात् | — कमल से |
| अमृतद्रवैः इव | — मानो चित अमृत के | विकट | — बडे [गम्भीर] |

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्फुट | — स्पष्ट | कल्लोललोल | — चञ्चल |
| अक्षरपदा | — अक्षर और पदों वाली [परमार्थ पूर्ण] | ऊर्मिवत् | — तरंगो की जैसी |
| | | अश्रान्तं | — निरन्तर |
| भारती | — बाणी | निर्याति | — निकलती है । |
| सुरसरित् | — आकाश गंगा की | | |

ये सिन्दूरपरागपुञ्जपिहितां त्वत्तेजसा द्यामिमाम्
उर्वी चापि विलीन यावकरस प्रस्तार मग्नामिव ।
पश्यन्ति क्षणमऽप्यऽनन्य मनस स्तेषामऽनङ्गज्वर-
क्लन्तास्त्रस्तकुरङ्ग शावक दृशो वश्या भवन्ति स्फुटम्।६।

पदच्छेद:

ये सिन्दूर पराग पुञ्जपिहितां त्वत् तेजसा द्याम् इमाम्
उर्वी च अपि विलीन यावकरस प्रस्तार मग्नाम् इव ।
पश्यन्ति क्षणम् अपि अनन्यमनसः तेषाम् अनङ्ग ज्वर-
क्लान्ताः त्रस्तकुरङ्ग शावकदृशः वश्याः भवन्ति स्फ़ुटम् ।।६।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ये | — जो [भक्त] | पिहितां | — छिपा हुआ |
| अनन्य मनसः | — एकाग्र मन वाले [भक्त] | उर्वीचापि | इमां और इस पृथ्वी को भी |
| त्वत् | — तुम्हारे | विलीन | — पिघले हुए |
| तेजसा | — तेज से | यावकरस | — लाक्षारस के[1] |
| इमां द्यां | — इस आकाश को | प्रसतार | — विस्तार में |
| सिन्दूर | — सिन्दूर की | मग्नां इव | — डूबी हुई जैसी |
| पराग | — धूलि के | क्षणम् अपि | — एक क्षण भी |
| पुञ्ज | — समूह से | पश्यन्ति | — देखते हैं |

१. कश्मीरी में ओलुत ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| अनङ्ग | — काम देव के | | [सुन्दर शक्तियां |
| ज्वर | — सन्ताप से | | सर्वज्ञता आदि] |
| क्लान्ताः | — पीडित | स्फुटं | — प्रत्यक्ष रूप में |
| त्रस्त | — डरे हुए | तेषां | — उन भक्तों के |
| कुरंग | — हिरण के | वश्या | — वश |
| शावक | — बच्चों [की जैसी] | भवन्ति | — हो जाती हैं। |
| दृशः | — आंखों वाली | | |

चञ्चत्काञ्चनकुण्डलाङ्गदधरामाऽऽबद्धकाञ्चीस्रजं
ये त्वां चेतसि तद्गतेक्षणमपि ध्यायन्ति कृत्वा स्थितिम्।
तेषां वेश्मसु विभ्रमादहरहः स्फारी भवन्त्यश्चिरं
माद्यत्कुञ्जरकर्णतालतरलाः स्थैर्यं भजन्ते श्रियः॥१०॥

## पदच्छेदः

**चञ्चत् काञ्चन कुण्डल अङ्गद धराम् आबद्धकाञ्चनस्रजं**
**ये त्वां चेतसि तद्गते क्षणम् अपि ध्यायन्ति कृत्वा स्थितिम् ।**
**तेषां वेश्मसु विभ्रमाद् अहः अहः स्फारी भवन्त्यः चिरम्**
**माद्यत् कुञ्जर कर्णताल तरलाः स्थैर्यं भजन्ते श्रियः ॥१०॥**

| | | | |
|---|---|---|---|
| ये | — जो (भक्त) | त्वां | — तुम्हारे (स्वरूप का) |
| चंचत् | — चमकते हुए | तद्गते | — उसी (तुम्हारे स्व- |
| कांचन | — सोने की | | रूप में) एकाग्र |
| कुंडल | — बालियों (और) | चेतसि | — मन में |
| अंगद | — बाजूबन्दों को | क्षणमपि | — एक क्षण भी |
| धराम् | — धारण करने वाले | स्थिति कृत्वा | — एकाग्रता पूर्वक |
| आबद्ध | — तथा बांधी हुई | ध्यायन्ति | — ध्यान करते हैं |
| काञ्ची | — सोने की | तेषां | — उन (भक्तों) के |
| स्रजं | — तागडी वाले | वेश्मसु | — घरों में |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अहरहः | — सदा | तरलाः | — चंचल |
| स्फारी | — विकसित | श्रियः | — शक्तियां |
| भवन्त्यः | — होती हुई | विभ्रमात् | — विवश होकर |
| माद्यत् | — मस्त | चिरं | — चिर काल तक |
| कुंजर | — हाथी के | स्थैर्यं | — स्थिरता को |
| कर्णताल | — कनपुटी जैसी | भजन्ते | — सेवन करती है । |

आर्भट्या शशिखण्डमण्डितजटाजूटांनृमुण्डस्रजं
बन्धूकप्रसवारुणाम्बरधरां प्रेतासनाध्यासिनीम् ।
त्वां ध्यायन्ति चतुर्भुजां त्रिनयनामाऽऽपीनतुङ्गस्तनीं
मध्ये निम्नवलित्रयाङ्किततनुं त्वद्रूपसंवित्तये ॥११॥

पदच्छेदः

आर्भट्या शशिखण्डमण्डित जटाजूटां नृमुण्डस्रजं
बन्धूक प्रसवअरुणअम्बरधरां प्रेत आसन अध्यासिनीम् ।
त्वां ध्यायन्ति चतुर्भुजां त्रिनयनाम् आपीन तुङ्गस्तनीम्
मध्ये निम्न वलि त्रय अङ्किततनुं त्वत्रूप संवित्तये ॥११॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| आर्भट्या | — वीरवृत्ति पूर्ण | अम्बरधरां | — वस्त्र धारण किये हुए, |
| शशिखण्ड | — चन्द्रकला से | | |
| मंडित | — सुशोभित, | प्रेतासन | — प्रेतरूप आसन पर |
| जटाजूटां | — जटाजूट वाली | अध्यासिनी | — बैठी हुई |
| नृमुण्ड | — मनुष्य की खोपड़ी की | चतुर्भुजां | — चार भुजाओं वाली, |
| | | त्रिनयनां | — तीन नेत्रों वाली[1] |
| स्रजं | — मालाधारी, | आपीन | — बडे |
| बन्धूकप्रसव | — बन्धूक पुष्प जैसे | तुङ्ग | — मोटे |
| अरुण | — लाल | स्तनीं | — स्तनों वाली[2] |

१. तीन नेत्र–सूर्य, चन्द्रमा, अग्नि । २. माता की भांति जगत् को आप्यायन और आप्लावन देने वाली ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| मध्ये | — मध्य भाग में | रूप | — स्वरूप के |
| निम्न | — सूक्ष्म (गहरे) | संवित्तये | — जानने के लिये |
| वलित्रय | — तीन रेखाओं[1] के | | (भक्तजन) |
| अंकित | — चिह्न वाले (ऐसे), | त्वां | — तुम्हें |
| तनु | — स्वरूप का | ध्यायन्ति | — ध्यान करते हैं । |
| त्वत् | — तुम्हारे | | |

जातोऽप्यऽल्प परिच्छदे क्षितिभुजां सामान्य मात्रे कुले
निःशेषावनिचक्रवर्तिपदवीं लब्ध्वा प्रतापोन्नतः ।
यद्विद्याधरवृन्दवन्दित पदः श्रीवत्सराजोऽभवत्
देवी ! त्वच्चरणाम्बुज प्रणतिजः सोऽयंप्रसादोदयः।।१२।।

## पदच्छेदः

जातः अपि अल्पपरिच्छदे क्षितिभुजां सामान्यमात्रे कुले
निःशेषअवनि चक्रवर्ति पदवीं लब्ध्वा प्रताप उन्नतः ।
यत् विद्याधर वृन्दवन्दितपदः श्रीवत्सराजः अभवत्
देवि ! त्वत् चरण अम्बुज प्रणतिजः स अयं प्रसाद उदयः ।।१२।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| देवि ! | — हे देवि ! | श्रीवत्सराजः | — कौशाम्बी नगरी का राजा |
| क्षितिभुजां | — क्षत्रियों के | | |
| सामान्यमात्रे | — अति साधारण | यत् | — जो |
| कुले | — कुल (और) | निःशेष | — सारी |
| अल्प | — छोटे | अवनि | — पृथ्वी के |
| परिच्छदे | — वंश में | चक्रवर्ति | — चक्रवर्ती सम्राट की |
| जातः | — उत्पन्न हुआ | पदवीं | — पदवी को |
| अपिः | — भी | लब्ध्वा | — पाकर |

१. तीनवलि—इच्छा, ज्ञान, तथा क्रिया ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रताप | — ऊँचे प्रताप वाला | सोऽयं[1] | — वह यही |
| उन्नतः | — (अति प्रतापी) | प्रसाद | — अनुग्रह का |
| (च) | — (और) | उदयः | — उदय था |
| विद्याधर | — विद्याधरों के | त्वत् | — (जो) तुम्हारे |
| वृन्द | — समूह से | चरण | — चरण |
| वन्दित | — पूजे हुए | अम्बुज | — कमलों के |
| पदः | — चरणों वाला | प्रणितजः | — प्रणाम से उत्पन्न |
| अभवत् | — बना | | हुआ था । |

चण्डि ! त्वच्चरणाम्बुजार्चनविधौ बिल्वीदलोल्लुण्ठन-
त्रुटचत्कण्टककोटिभिः परिचयं येषां न जग्मुः कराः ।
ते दण्डाङ्कुशचक्रचापकुलिशश्रीवत्समत्स्याङ्कितैः
जायन्ते पृथिवीभुजः कथमिवाम्भोजप्रभैः पाणिभिः।१३।

## पदच्छेदः

चण्डि ! त्वत् चरण अम्बुज अर्चन विधौ बिल्वीदल उल्लुण्ठन-
त्रुत्रचत् कण्टक कोटिभिः परिचयं येषां न जग्मुः कराः ।
ते दण्ड अङ्कुश चक्र चाप कुलिश श्रीवत्स मत्स्य अङ्कितैः
जायन्ते पृथिवीभुजः कथम् इव अम्भोज प्रभैः पाणिभिः ।।१३।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| चण्डि ! | — हे तेजस्विनी ! | विधौ | — विधि में |
| त्वत् | — तुम्हारे | येषां | — जिन (अभक्तों के) |
| चरण | — चरण (ज्ञान, क्रिया रूप चरण) | करा, | — हाथों से |
| | | बिल्वीदल | — बिल्वपत्र के |
| अम्बुज | — कमलों की | उल्लुण्ठन | — तोड़ने से |
| अर्चन | — पूजा की | त्रुटचत् | — चुभते हुए |

१. वह ऐसे (ऊपर बताए गए)

| | | | |
|---|---|---|---|
| कंटक | — कांटों के कष्ट को नहीं सहा[1] | चाप | — धनुष |
| | | कुलिश | — कुल्हाडी |
| कोटिभिः | — करोडों | श्रीवत्स | — श्रीवत्स रत्न |
| परिचयं न जग्मुः | — (कांटों की नोकों से जानकारी नहीं की) | मत्स्य अंकितैः | — [और] मछली के चिह्नों वाले[3] |
| | | अम्भोजप्रभैः | — कमल जैसे |
| ते | — वह (अभक्त) | पाणिभिः | — हाथों से युक्त |
| दंड | — डंडा | पृथिवीभुजः | — चक्रवर्ती राजा |
| अंकुश | — आंकस[2] | कथं इव | — किस प्रकार, |
| चक्र | — चक्र | जायन्ते | — बन सकते हैं ? |

विप्राः क्षोणिभुजो विशस्तदितरे क्षीराज्यमध्वासवैः
त्वां देवि ! त्रिपुरे ! पराऽपरमयीं सन्तर्प्य पूजाविधौ ।
यां यां प्रार्थयते मनःस्थिरधियां तेषां त एव ध्रुवं
तां तां सिद्धिमवाप्नुवन्ति तरसा विघ्नैरविघ्नी कृताः।१४।

## पदच्छेदः

विप्राः क्षोणिभुजः विशः तत् इतरे क्षीर आज्य मधु आसवैः
त्वां देवि ! त्रिपुरे ! पर अपरमयीं सन्तर्प्य पूजाविधौ ।
यां यां प्रार्थयते मनः स्थिरधियां तेषां ते एव ध्रुवं
तां तां सिद्धिम् अवाप्नुवन्ति तरसा विघ्नैः अविघ्नी कृताः ।।१४।।

---

१. जिन्होंने देवी की पूजा के लिए कष्ट सहे उनको ही चक्रवर्ती राजा बनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ । अभक्त ऐसा फल प्राप्त नहीं कर सकते हैं ।

२. कश्मीरी में टोंग ।

३. सामुद्रिक शास्त्रों की दृष्टि से दण्ड, अंकुश आदि के आकार हाथ पर होने चक्रवर्ती राजा बनने के लक्षण हैं ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| देवि ! त्रिपुरे ! | —हे क्रीडनशील त्रिपुरा देवी ! | | करते हैं |
| विप्राः | — ब्राह्मण | तेषां | — उन |
| क्षोणिभुजो | — क्षत्रिय | स्थिरधियां | — अटल बुद्धि वालों का |
| विशः | — वैश्य (और) | मनः | — मन |
| तत् इतरे | — इनके अतिरिक्त [जीवन मुक्त] | यां यां | — जिस जिस |
| | | सिद्धिं | — सिद्धि को |
| क्षीर | — दूध | प्रार्थयते | — चाहता है |
| आज्य | — घी | तां तां | — उस २ [सिद्धि को] |
| मधु | — शहद [और] | ते | — वे [भक्त] |
| आसवैः | — चित् रस से | ध्रुवं एव | — निश्चय ही |
| त्वां | — तुझ | विघ्नैः | — सब विघ्नों से |
| परापरमयीं | — स्थूल और सूक्ष्म रूप देवी को | अविघ्नी | — निर्विघ्न |
| | | कृताः | — होकर |
| पूजाविधौ | — पूजा की विधि में | तरसा | — उसी क्षण |
| संतर्प्य | — [तुझ को] तृप्त | अवाप्नुवन्ति | — प्राप्त करते हैं । |

शब्दानां जननी त्वमत्र भुवने वाग्वादिनीत्युच्यसे
त्वत्तः केशववासवप्रभृतयोऽप्याविर्भवन्ति स्फुटम् ।
लीयन्ते खलु यत्र कल्पविरमे ब्रह्मादयस्तेऽप्यमी
सा त्वं काचिदचिन्त्यरूपमहिमा शक्तिः परा गीयसे ।१५।

---

पदच्छेदः

शब्दानां जननी त्वम् अत्र भुवने वाक् वादिनी इति उच्यसे
त्वत्तः केशववासव प्रभृतयः अपि आविर्भवन्ति स्फुटम् ।
लीयन्ते खलु यत्र कल्पविरमे ब्रह्मा आदयः ते अपि अमी
सा त्वं काचित् अचिन्त्यरूप महिमा शक्तिः परा गीयसे ।।१५।।

| | |
|---|---|
| त्वं | — तुम |
| अत्र | — इस |
| भुवने | — जगत् में |
| शब्दानां | — सभी शब्दों की |
| जननी | — उत्पन्न करने वाली |
| वाग्वादिनी | — वाणियों की[1] उच्चारण करने वाली |
| इति | — इस नाम से |
| उच्यसे | — कहलाती हो । |
| केशव | — विष्णु |
| वासव | — इन्द्र |
| प्रभृतयः | — इत्यादि |
| अपि | — भी |
| त्वत्तः | — तुम से ही |
| स्फुटं | — प्रत्यक्ष रूप से |
| आवि- | — प्रकट |
| र्भवन्ति | — होंते हैं । |

| | |
|---|---|
| ते अमी | — वही यह |
| ब्राह्मादयः | — ब्रह्मा [विष्णु] इत्यादि[2] |
| अपि | — भी |
| कल्प | — कल्प के |
| विरमे | — अंत में |
| यत्र | — जिस [तुम्हारे स्वरूप] में |
| खलु | — निश्चय करके |
| लीयन्ते | — लय हो जाते हैं |
| सा त्वम् | — वही तुम |
| काचित् | — कोई [अलौकिक] |
| अचिन्त्य | — चिन्तन से अतीत |
| रूप | — रूप [और] |
| महिमा[3] | — महिमा वाली |
| परा शक्तिः | — परा [उत्कृष्ट] शक्ति |
| गीयसे | — गाई जाती हो । |

देवानां त्रितयं त्रयी हुतभुजां शक्तित्रयं त्रिस्वरा-
स्त्रैलोक्यं त्रिपदी त्रिपुष्करमथो त्रिब्रह्म वर्णास्त्रयः ।

---

१. चार प्रकार की वाणियां परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी है । यह सब परा शक्ति का ही प्रसर है और इसी से सारी सूक्ष्म, स्थूल, सृष्टि की उत्पत्ति है ।

२. ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र जो सृष्टि, स्थिति और संहार के अधिकारी हैं शक्ति से ही निकलते हैं और उसी में लय हो जाते हैं ।

३. अर्थात् जिसका रूप और महिमा कहा नहीं जा सकता है ।

यत्किञ्चज्जगति त्रिधा नियमितं वस्तु त्रिवर्गात्मकं
तत्सर्वं त्रिपुरेति नाम भगवत्यन्वेति ते तत्त्वतः ॥१६॥

पदच्छेदः

देवानां त्रितयं त्रयी हुतभुजां शक्तित्रयं त्रिस्वराः
त्रैलोक्यं त्रिपदी त्रिपुष्करम् अथो त्रिब्रह्म वर्णाः त्रयः।
यत् किंचित् जगति त्रिधा नियमितं वस्तु त्रिवर्ग आत्मकम्
तत् सर्वं त्रिपुरा इति नाम भगवती ! अन्वेति ते तत्त्वतः ॥१६॥

| | |
|---|---|
| भगवति ! | — हे ऐश्वर्य शालिनी भगवती ! |
| देवानां त्रितयं | — तीन देवता (ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र) |
| हुतभुजां त्रयी | — तीन अग्नियां (गार्हस्थ, हवन, श्मशान |
| शक्ति त्रयं | — तीन शक्तियां (इच्छा, ज्ञान, क्रिया) |
| त्रिस्वराः | — तीन स्वर (अ,इ,उ) [उदात्त, अनुदात्त, स्वरित] |
| त्रैलोक्यं | — तीन लोक [भूः, भुवः, स्वः] |
| त्रिपदी | — तीन पद [गायत्री, जालंधर, कामरूप] |
| त्रिपुष्करम् | — तीन जल [नाभि, हृदय, ललाट] |
| अथो | — और |
| त्रिब्रह्म | — तीन ब्रह्म [नर, शक्ति, शिव] [इडा, पिंगला, सुषुम्ना] |
| त्रयः वर्णाः | — तीन वर्ण [ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य] |
| जगति | — जगत में |
| यत् | — जो |
| किंचित् | — कोई भी |
| त्रिवर्गात्मकं | — तीन वर्गों के रूप |
| वस्तु | — पदार्थ |
| त्रिधा | — तीन प्रकार से |
| नियमितं | — नियम में बांधा गया है |
| तत्सर्वं | — वह सब ही |
| तत्त्वतः | — वास्तवता से |
| ते | — तुम्हारे |
| त्रिपुरा | — त्रिपुरा |
| इति | — ऐसे |
| नाम | — नाम का |
| अन्वेति | — अनुसरण करते हैं। |

लक्ष्मीं राजकुले जयां रणभुवि क्षेमङ्करीमध्वनि
क्रव्यादद्विपसर्पभाजि शवरीं कान्तारदुर्गे गिरौ ।
भूतप्रेतपिशाचजम्बुकभये स्मृत्वा महाभैरवीं
व्यामोहे त्रिपुरां तरन्ति विपदस्तारां च तोयप्लवे ॥१७॥

## पदच्छेद:

लक्ष्मीं राजकुले जयां रणभुवि क्षेमङ्करीम् अध्वनि
क्रव्याद द्विपसर्पभाजिशवरीं कान्तार दुर्गे गिरौ ।
भूत प्रेत पिशाचजम्बुकभये स्मृत्वा महाभैरवीम्
व्यामोहे त्रिपुरां तरन्ति विपदः तारां च तोयप्लवे ॥१७॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| राजकुले | — राजकुले में | जम्बुक | — गीदड इत्यादि पशुओं के |
| लक्ष्मीं | — लक्ष्मी का, | | |
| रणभुवि | — युद्ध क्षेत्र में | भये | — भय में, |
| जयां | — जया रूप का, | महाभैरवीं | — महा भैरवी रूप का, |
| क्रव्याद- | — शेर | व्यामोहे | — बडे मोह में |
| द्विप- | — हाथी | त्रिपुरां | — त्रिपुरा रूप का, |
| सर्प भाजि | — सांपों आदि से भरे | तोय | — जल के |
| अध्वनि | — मार्ग में, | प्लवे | — बाढ में |
| क्षेमंकरीम् | — क्षेमंकरी [कल्याण कारिणी] का, | तारां | — [तुम्हारे] तारारूप पार कराने वाली का |
| कांतार | — कठिन (और) | स्मृत्वा | — स्मरण करके (भक्तजन) |
| दुर्गे | — दुर्गम | | |
| गिरौ | — पहाड पर | विपदः | — आपदाओं को |
| शवरीं | — शिकारिन रूप का, | तरन्ति | — पार करते हैं । |
| भूत प्रेत | — भूत प्रेत | | [अर्थात् आपदाओं से छुटकारा पाते हैं] |
| पिशाच | — पिशाच और | | |

माया कुण्डलिनी क्रिया मधुमती काली कला मालिनी
मातङ्गी विजया जया भगवती देवी शिवा शाम्भवी।
शक्तिः शङ्करवल्लभा त्रिनयना वाग्वादिनी भैरवी
ह्रींकारी त्रिपुरा परापरमयी माता कुमारीत्यसि ॥१८॥

## पदच्छेद:

माया कुण्डलिनी क्रिया मधुमती काली कला मालिनी
मातङ्गी विजया जया भगवती देवी शिवा शाम्भवी।
शक्तिः शङ्करवल्लभा त्रिनयना वाक्वादिनी भैरवी
ह्रींकारी त्रिपुरा पर अपर मयी माता कुमारी इति असि ॥१८॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| माया | — स्वातंत्र्य शक्ति | शिवा | — कल्याण रूपिणी |
| कुंडलिनी | — मूलाधार शक्ति | (शाम्भवी- | — शंभु की अभिन्न |
| क्रिया | — क्रिया शक्ति | शक्ति | — शक्ति |
| मधुमती | — आनन्द शक्ति | शंकर- | — शंकर की |
| काली | — सृष्टि, स्थिति, संहार शक्ति | वल्लभा | — प्रिया |
| | | त्रिनयना | — (सूर्य, चंद्र, अग्नि रूप) तीन नेत्रों वाली |
| कला | — अमृतमयी अमा कला | | |
| मालिनी | — आदि शान्त वर्ण माला शक्ति | वाग्वादिनी | — परा आदि वाणी रूप विमर्शमयी |
| मातंगी | — मतंग ऋषि की कन्या | भैरवी | — (भरन, रवन, वमन करने वाली) भैरव की शक्ति |
| विजया जया | — विजय और जय रूपिणी | ह्रींकारी | — ह्रींकार रूप (माया बीज) |
| भगवती | — सर्व ऐश्वर्य मयी | | |
| देवी | — क्रीडन शीला | त्रिपुरा | — इडा, पिंगला, सु- |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | षम्ना रूपिणी | | बाली |
| परापरमयी | — स्थूल सूक्ष्म रूपिणि | इति | — इन इन नामों से |
| माता | — जगत् जननी | असि | — तुम ही हो |
| कुमारी | — भेद को नष्ट करने | | |

आई पल्लवितैः परस्परयुतैर्द्वि[1]त्रिक्रमाद्यक्षरैः
काद्यैः क्षान्तगतैः स्वरादिभिरथो क्षान्तैश्च तैः सस्वरैः।
नामानि त्रितुरे ! भवन्ति खलु यान्यत्यन्तगुह्यानि ते
तेभ्यो भैरवपत्नि विंशतिसहस्रेभ्यः परेभ्यो नमः ॥१६॥

पदच्छेदः

आई पल्लवितैः परस्परयुतैः द्वि त्रि क्रम आदि अक्षरैः
कआद्यैः क्षअन्त गतैः स्वर आदिभिः अथो क्षअन्तैः च तैः सस्वरैः।
नामानि त्रिपुरे ! भवन्ति खलु यानि अत्यन्त गुह्यानि ते
तेभ्यः भैरवपत्नि ! विंशतिसहस्रेभ्यः परेभ्यः नमः ॥१६॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्रिपुरे ! | -- हे त्रिपुरा देवी ! | अथो | — फिर |
| आई पल्लवितैः | आ और ई से लेकर प्रसर में आये हुये | क्षान्तैः च | — क्ष जिनके अन्त में है |
| | | तैः | — उन (क से क्ष तक) |
| परस्परयुतैः | — आपस में मिले हुए | सस्वरैः | — स्वरों सहित (अक्षरों से) |
| काद्यैः | — क से लेकर | | |
| क्षान्तगतैः | — क्ष तक गये हुए | यानि | — जो |
| द्वि त्रि | — दो या तीन के | अत्यन्त | — बहुत ही |
| क्रमाद्यक्षरैः | — क्रम के अक्षरों से | गुह्यानि | — रहस्य |
| स्वरादिभिः | — आदि में स्वर रख कर | नामानि | — नाम |
| | | ते | — तुम्हारे |

१. पाठभेदः–"द्विद्विक्रमा"=द्विद्वि वर्णक्रममाश्रित्य

खलु — निश्चय ही
भवन्ति — बनते हैं
भैरवपत्नि ! — हे भैरव की शक्ति !
तेभ्यः — उन सब
विंशति- सहस्त्रेभ्यः — बीस हज़ार से भी
परेभ्यः — अधिक (नामों को) (अनन्त)
नमः — नमस्कार हो ।

बोद्धव्या निपुणं बुधैः स्तुतिरियं कृत्वा मनस्तद्गतं
भारत्यास्त्रिपुरेत्यनन्यमनसो यत्राद्यवृते स्फुटम् ।
एकद्वित्रिपदक्रमेण कथितस्तत्पाद संख्याक्षरैः
मन्त्रोद्धारविधिर्विशेषसहितः सत्संप्रदायान्वितः ॥२०॥

## पदच्छेदः

बोद्धव्या निपुणं बुधैः स्तुतिः इयं कृत्वा मनः तद्गतं
भारत्याः त्रिपुराइति अनन्यमनसः यत्र आद्यवृते स्फुटम् ।
एकद्वि त्रिपद क्रमेण कथितः तत्पाद संख्या अक्षरैः
मन्त्र उद्धार विधिः विशेष सहितः सत्संप्रदाय अन्वितः ॥२०॥

इयं — यह
भारत्याः — [सरस्वती] भगवती की
स्तुतिः — स्तुति
बुधैः — ज्ञानवानों को
निपुणं — [अपने] तीक्ष्ण
मनः — मन को
तगद्तं कृत्वा — उसी [देवी में] एकाग्र करके
अनन्य मनसा — [और] न किसी में लगाये हुए (मन से [यह विमर्श करते हुए कि]
त्रिपुराइति — त्रिपुरा देवी ही [सब का कारण है]
बोद्धव्या — जाननी चाहिए,
यत्र — जिस स्तुति में
आद्यवृत्ते — पहले ही श्लोक में
एकद्वि त्रि — पहले दूसरे और तीसरे
पदक्रमेण — पदों के क्रम से

| | | | |
|---|---|---|---|
| तत् | — उस [श्लोक] के | | अथवा गुरु क्रम से |
| पाद | — पादों की | अन्वितः | — युक्त |
| सांख्याक्षरैः | — गिनती के अक्षरों के अनुस्वार | मंत्रोद्धार | — मंत्र के निकालने का |
| | | विधिः | — ढंग |
| विशेषसहितः | — विशेषता के सहित | स्फुटम् | — प्रकट रूप से |
| सत्संप्रदाय | — परमार्थ सम्प्रदाय | कथितः | — कहा है । |

सावद्यं निरवद्यमस्तु यदि वा किं वा नया चिन्तया
नूनं स्तोत्रमिदं पठिष्यति नरो यस्यास्ति भक्तिस्त्वयि ।
सञ्चिन्त्यापि लघुत्वमात्मनि दृढं सञ्जायमानं हठात्
त्वद्भक्त्या मुखरी कृतेन रचितं यस्मान्मयापि स्फुटम्।२१।

## पदच्छेदः

स अवद्यं निर् अवद्यम् अस्तु यदि वा किं वा अनया चिन्तया
नून स्तोत्रम् इदं पठिष्यति नरः यस्य अस्ति भक्तिः त्वयि ।
सञ्चिन्त्य अपि लघुत्वम् आत्मनि दृढं सञ्जायमानं हठात्
त्वत् भक्त्या मुखरी कृतेन रचितं यस्मात् मया अपि स्फुटम् ।२१।

| | | | |
|---|---|---|---|
| अनया | — इस | अस्तु | — (यह स्तुति) हो |
| चिन्तया | — चिन्ता से | यस्य | — जिस पुरुष की |
| किं ? | — क्या लाभ है ? (अर्थात् कुछ भी नहीं) | त्वयि | — तुझ में |
| | | भक्तिः | — भक्ति |
| | | अस्ति | — है |
| इदं स्त्रोत्रं | — कि यह स्तोत्र | (स) नरः | — (वह) मनुष्य |
| सावद्यं | — (चाहे) दोष सहित | नूनं | — अवश्य |
| यदि वा | — अथवा | पठिष्यति | — पढेगा (विमर्श करेगा) |
| निरवद्यं | — दोष रहित | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| यस्मात | — क्योंकि | लघुत्वं | — अल्पभाव को[1] |
| त्वत् | — तुम्हारी | संचित्य | — विचार करके (विमर्श करके) |
| भक्त्या | — भक्ति से | अभि | — भी |
| मुखरी कृतेन | — वाचाल (तीक्ष्ण विमर्श युक्त बने हुए | हठात् | — हठ से |
| मया अपि | — मैंने भी | स्फुट | — (और) स्फुट भाव से |
| आत्मनि | — अपने स्वरूप में | रचितभ् | — [इस स्त्रोत की] रचना की। |
| [ध्रुवै | — निश्चय करके] | | |
| दृढं | — दृढता से | | |
| संजायमानं | — उत्पन्न हुए | | |



१. दूसरा अर्थ—हल्कापन अर्थात् शरीर, प्राण इत्यादि के अभिमान का अभाव।



# अथ चर्चस्तवो द्वितीय: ॥

## नमस्त्रिपुरसुन्दर्यै

आनन्दसुन्दरपुरन्दरमुक्तमाल्यं
मौलौ हठेन निहितं महिषासुरस्य ।
पादाम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु-
मञ्जीरशिञ्जितमनोहरमम्बिकायाः ॥१॥

### पदच्छेदः

**आनन्द सुन्दर पुरन्दर मुक्त माल्यं**
**मौलौ हठेन निहितं महिषासुरस्य ।**
**पाद अम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु**
**मञ्जीर शिञ्जित मनोहरम् अम्बिकायाः ॥१॥**

| | | | |
|---|---|---|---|
| आनन्द- | — आनन्द के कारण | | (देहाभिमान रूप) |
| सुन्दर- | — सुन्दर प्रसन्न बने हुए | मौलौ | — सिर पर |
| | | हठेन | — जोर से (आग्रह से) |
| पुरन्दर- | — इन्द्र से (डाली हुई) | निहितं | — रखा हुआ (तथा) |
| मुक्तमाल्यं | — मोतियों की माला वाला | | देहाभिमान को हटाने में समर्थ |
| महिषासुरस्य | — महिषासुर राक्षस के | | |

